

Swami Lakshman Ji Iswar Swarup
(1908 1991)
One of the Greatest saints and scholar
of Kashmir Shaivism

# कश्यप समाचार (दिवाली विशेषांक)

वर्ष : 5 अंक : 8,9



## हिंदी-कश्मीरी भाग

संपादक
डॉ रतन लाल शांत
सह-संपादक
पृथ्वी नाथ 'सायिल'
पृथ्वी नाथ 'मधुप'
प्यारे हताश



कश्मीरी पंडित सभा (पंजीकृत) अंबफला, जम्मू द्वारा प्रकाशित। फोन : 45470

# एकता से सभी संभव यहां

'कश्यप समाचार' के जन्माष्टमी अंक को हमारे पाठकों ने जिस तरह प्रोत्साहन दिया उस से हमें बहुत हिम्मत मिली है। हम जानते हैं कि उस अंक की सामग्री तथा छपाई में त्रुटियां रह गई हैं जिसके लिए हम क्षमाप्रार्थी हैं। सभा के नवनिर्वाचित अध्यक्ष के इस निर्णय के कारण कि श्रीकृष्ण जन्माष्टमी के अवसर पर पत्रिका का विशेष अंक लोकार्पण करना है, हमें थोड़े ही समय में सामग्री जुटानी पड़ी, प्रेस का अनुभव भी बहुत सुखद नहीं रहा। लक्ष्य हमारे सामने था कि विशेषांक समय पर लोकार्पित हो और प्रभु की दया से ऐसा ही हुआ। हमारी त्रुटियों की उपेक्षा करके हमारे सुधी पाठकों एवं विद्वानों ने इस अंक के बारे में जो राय व्यक्त की है उस से हमारा हौसला बढ़ा है। पाठकों के आलोचनात्मक - प्रशंसात्मक पत्रों की भरमार ने हमें अपने कर्तव्य के प्रति अधिक सचेत भी किया है। हमारा संकल्प है कि "कश्यप समाचार" हर लिहाज से एक स्तरीय पत्रिका के रूप में अपने पाठकों को कश्मीरी संस्कृति एवं साहित्य से अवगत कराती रहे। हमारा यह संकल्प तभी पूरा होगा जब बिरादरी का हर सदस्य इस पत्रिका के साथ जुड़ कर इसे संवारने तथा प्रचारित करने में अपना योगदान दे।

●

हमारे लिए अपार हर्ष की बात होनी चाहिए कि 27 अगस्त, 1994 को सभा की ओर से शोभा यात्रा निकाली गई और 29 अगस्त को सभा के प्रांगण में श्रीकृष्ण जन्माष्टमी महोत्सव मनाया गया। इस अवसर पर जम्मूवासी कश्मीरी पण्डितों ने जिस एकता का परिचय दिया वह एक ऐतिहासिक घटना है। इसी प्रकार का परिचय 14 सितम्बर, 1994 को "कश्मीरी पंडित बलिदान दिवस" मनाते समय भी दिया गया। जम्मूवासी कश्मीरी पंडितों का शीष, एक साथ, अमर शहीदों की पावन स्मृति में, शत-शत नमन के लिए झुक गया। प्रतिज्ञा की गई कि शहीदों ने जो रक्त बहाया है, उसे वृथा नहीं होने दिया जायेगा।

●

प्रस्तुत अंक दशहरा अंक के रूप में आप के सम्मुख है। इसमें दशहरा के महत्त्व, श्रीराम के चरित तथा श्रीराम संबन्धी साहित्य को प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। आशा है अंक के संबन्ध में हमारे पाठक अपनी प्रतिक्रिया से अवश्य ही अवगत करायेंगे। विद्वान लेखकों तथा साहित्यकारों से अनुरोध है कि भविष्य में अपनी रचनाएं, कविताएं, लेख, कहानी, आदि. अविलम्ब भेजने की कृपा करें।

हमारी कामना है कि "कश्यप समाचार" हमारी संस्कृति और परंपरा का प्रतीक बने।

—डा० बालकृष्ण रैना

# विजय दशमी का महत्त्व

(डॉ० रैना संस्कृत तथा भारतीय संस्कृति के अधिकारी विद्वान हैं। भारतीय साहित्य और साहित्यशास्त्र इनके प्रिय विषय हैं। तीन दशक से अधिक जम्मू काश्मीर राज्य के महाविद्यालयों में संस्कृत भाषा और साहित्य का कुशल अध्यापन करके गत वर्ष सेवा-निवृत्त हुए हैं।)

भारत की पुण्यभूमि पर प्राचीनकाल से यह पावन दिवस हर्षोल्लास के साथ मनाया जा रहा है। 'दशहरा' शब्द की व्याख्या शास्त्रों में एवं वर्णित है कि इस दिन महर्षि पुलस्त्य के पुत्र दशकन्धर (दस सिरों वाले) अत्याचारी रावण पर विजय प्राप्त करके रामचन्द्र जी उसका वध करते हैं। अन्याय एवं अत्याचार का वातावरण लुप्त हो जाता है। चारों ओर विजय दुन्दुभि बजने लगती है। इसी कारण इस दिवस को 'विजय-दशमी' के नाम से भी पुकारा जाता है।

ज्योतिर्निबन्ध में लिखा है कि :—

"आश्विनस्य सिते पक्षे दशम्यां तारकोदये।
स काल विजयो ज्ञेयः सर्वकार्यार्थ सिद्धयें" ॥

अर्थात आश्विन-शुक्ल पक्ष की दशमी के सायंकाल में तारा उदय होने के समय 'विजय-काल' होता है। इससे स्पष्ट होता है कि रावण की पराजय तथा श्रीराम जी की विजय इसी समय हुई थी। यह दिवस समस्त शुभकार्यों को सिद्धि देने वाला माना गया है। इस दिन को समय-२ पर अत्याचारियों को दमन करने का एक महत्त्वपूर्ण अवसर माना गया है। हम आर्यों का भी विशेष कर्तव्य है कि हम भी इस दिवस की विशेषता ध्यान में रखकर एकत्रित होकर अनार्यों (देशद्रोहियों) का समूल नाश करने का उद्यम करें। यह दिन इस बात का स्मरण कराता है कि सीता माता पृथ्वी की पुत्री होती है। अत्याचारी उस पर आधिपत्य जमाने के लिए कोशिश करते हैं पर उनके प्रयास को विफल बनाने के लिए दशरथ पुत्र ने जिन उपायों का आश्रय लिया है उन से यह काल-उत्तम 'विजय-काल' कहलाता है।

इस दिन के उपलक्ष्य में प्राचीनकाल से शमी वृक्ष का पूजन विजय के प्रतीक रूप में किया जाता रहा है। इस कारण समस्त विजयेच्छुक लोग विजय प्राप्ति के लिए इस वृक्ष की अर्चना करते हैं और इस मन्त्र का उच्चारण करते हैं :—

"अश्मन्तक महावृक्ष महादोषनिवारक।
इष्टानां दर्शनं देहि शत्रूणां च विनाशनम्" ॥

इस वृक्ष की उत्कृष्टता का विवरण पुराणों में उपलब्ध होता है कि जब दुर्योधन पाण्डवों को बारह वर्ष बनवास का आदेश देता है और उन्हें एक वर्ष अज्ञातवास भोगना पड़ता है, तो अर्जुन अपना धनुषबाण शमी वृक्ष पर रखकर राजा विराट के घर में अज्ञातवास के लिए प्रवेश करता है। एक दिन

हम आर्यों का भी यह विशेष कर्तव्य है कि हम भी इस विशेष दिवस पर एकत्रित होकर अनार्यों (देश-द्रोहियों) का समूल नाश करने का उद्यम करें।

राजा विराट के पुत्र के साथ अर्जुन गायों की रक्षा के लिए शमीवृक्ष पर स्थित धनुषबाण को अपने साथ उठा ले जाता है और शत्रुओं पर इसी वृक्ष से विजय पाने का वर प्राप्त करता है। इसी तरह श्रीरामजी को भी शमीवृक्ष पर अस्त्रों को रखने से बिजयी होने का वर इसी वृक्ष से प्राप्त होता है।

वास्तव में जब दुष्टों का बलात्कार, अधर्म एवं प्राबल्य जगत में फैलता है तो उनका दमन करने के लिए अवश्य कोई जन्म धारण करता है। इस बात की पुष्टि गीता जी से प्रमाणित होती है :-

"यदा यदाहि धर्मस्य ग्लानिभवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्" ॥

इसके अतिरिक्त ग्रन्थों में वर्णित है कि :— "कारणेन विना न कार्योत्पत्तिः" अर्थात बिना कारण कार्य की उत्पत्ति नहीं होती है। इस परिप्रेक्ष्य में 'सप्तशती' ग्रन्थ में इस बात का प्रमाण मिलता है कि जब देवगण महिषासुर राक्षसों के अत्याचार से दुःखी एवं व्याकुल होते हैं तो सब मिलकर महामाया की आराधना करते हैं। देवी महामाया देवताओं को वर देती है कि आश्विन-शुक्ल प्रतिपदा से नवमी तक दुर्गापूजा एवं व्रत रखना अनिवार्य है। इससे आपकी मनोकामना सिद्ध होगी। ऐसा करने के उपरान्त महामाया विराट् स्वरूप धारण करके महिषासुर आदि राक्षसों का संहार करके देवताओं को आंतक तथा दुःख से मुक्त करती है। देवता प्रसन्नता स्तुति और गान करते हैं। इसका उल्लेख सप्तशती में मिलता है कि :—

"ततो देवगणाः सर्वे हर्षनिर्भर मानसाः
बभूवुर्निहते तस्मिन गन्धर्वा ललितं जगुः।"

इससे स्पष्ट है कि दुष्टों का संहार करने के लिए अवश्य कोई कारण बनता है। इसी तरह प्रकाण्ड पण्डित पुलस्त्य के मूर्ख अत्याचारी पुत्र रावण का वध करके श्रीरामचन्द्र जी जगत को भीषण संकट, अधर्म और अत्याचार से मुक्त कराते हैं। □

## नई प्रेरणा

कश्मीरी पंडित सभा के लिए यह वर्ष दो घटनाओं के कारण ऐतिहासिक महत्त्व का है। एक है जनतांत्रिक निर्वाचन जिसमें हजारों भाइयों बहनों ने मतदान करके सभा के अध्यक्ष का चुनाव किया। चुनाव के बाद चुनाव के दिनों की मुकाबिले की भावना समाप्त हुई और सब लोग भेद-भाव भुलाकर सभा के कार्यक्रमों को सफल बनाने में जुट गए। इस प्रकार हमने मानसिक परिपक्वता का परिचय दिया, जिस पर पूरी जाति को संतोष होना चाहिए। दूसरी घटना थी वर्षों बाद जन्माष्टमी का त्यौहार शान और गंभीरता से मनाया गया - सभा के नए प्रांगण में। कार्यक्रम में सादगी और भाषणों में विद्वत्ता थी। प्रो० कैलाश मेहरा साधु के मनोहर भजनों से वातावरण जीवंत हो उठा। आशा की जानी चाहिए कि इस से हमें आगे बढ़ने की और प्रेरणा मिलेगी।

—डॉ गौरी शंकर डासी

# राम कथा में आदर्श और यथार्थ

(डॉ० गौरी शंकर डासी कश्मीर के हिंदी लेखकों की नयी पीढ़ी के एक सशक्त हस्ताक्षर हैं। मूलतः कवि हैं, पर गद्य रचनाओं से भी आलोचकों-पाठकों को प्रभावित किया है। आजकल राजकीय एम० ए० एम० कालेज में हिंदी के प्राध्यापक हैं)

अन्य प्राचीन सभ्यताओं और संस्कृतियों की तरह भारत भी आदर्शों का देश रह चुका है। समाज को सुसंस्कृत और सुदृढ़ बनाने के लिए आदर्शों का चयन और संकलन किया जाता रहा है क्योंकि विभिन्न सभ्यताओं का विकास भी विभिन्न आदर्शों के साथ होता आया है। आदर्श-प्रियता के कारण ही राम कथा की लोकप्रियता दक्षिण-पूर्व एशिया में व्यापक स्तर पर अबाध रूप से आज तक स्थिर रही है। भारत जैसे विशाल जनसंख्या वाले देश में राम कथा का प्रचलन झोंपड़ी से लेकर महलों तक है। प्रत्येक भारतीय मर्यादा पुरुशोतम राम के आदर्श रूप से परिचित है। यहां तक कि इंडोनेशिया जैसे मुस्लिम देश में भी राम लीला परम्परागत रूप से मनाई जाती है। कारण यही है कि राम एक आदर्श राजा, आदर्श पुत्र, आदर्श योद्धा, आदर्श नीतिज्ञ, आदर्श ज्ञानी और आदर्श मानव का साक्षात रूप है। जन सामान्य की आकांक्षाओं के अनुरूप राम में किसी प्रकार की कमी या कमज़ोरी नहीं है। अगर कोई है भी, तो केवल नरदेही के रूप में ही है। इसी तरह सीता एक आदर्श भारतीय नारी और पत्नी है जबकि लक्ष्मण और भरत आदर्श भाई हैं।

राम कथा का प्राचीनतम स्रोत बालमीकि रामायण है जिस की प्रामाणिकता पर आधुनिक युग में आ० हजारी प्रसाद द्विवेदी जैसे सुलझे हुए विद्वानों ने प्रश्न चिह्न लगाया है। 'हिन्दी साहित्य की भूमिका' में उनका कथन है कि वाल्मीकि रामायण के प्रथम (बाल) और अन्तिम (उत्तर) काण्ड परिवर्तित और संशोधित लगते हैं, जहां तक भाषा और विषय का सम्बन्ध है। इन दो काण्डों की भाषा बीच के पांच काण्डों की भाषा से भिन्न और बाद की लगती है। इन्ही दो काण्डों में राम को भगवान या अवतार बताया गया है। बीच के पांच काण्डों में राम के अवतार या प्रभु होने का कोई संकेत नहीं किया गया है।

ऋषि वाल्मीकि राम के सम सामयिक थे, इस में कोई सन्देह नहीं है। राम के प्रति उनका दृष्टिकोण निष्पक्ष, स्वतन्त्र या पूर्वाग्रह रहित हो, यह आवश्यक नहीं है। इसीलिए राम कथा का परिवर्द्धन और संशोधन समय के यथार्थ की मांग के अनुरूप ही किया गया होगा। यहां तक कि जैन कवियों ने भी राम कथा का सहारा लेकर 'पउम चरिऊ' (पद्म-चरित) नामक महाकाव्य लिख डाला और अपनी आवश्यकताओं के अनुरूप उसमें संशोधन करके यह बताया कि सीता-समाधि के बाद राम जैन आचार्यों से दीक्षा लेकर जैन मुनि बन जाते हैं।

इंद्रभोग के बाद अहल्या को पत्थर बनाकर गौतम ऋषि ने अपने गोत्र की वंश परंपरा को अवरुद्ध किया था। राम ने अहल्या का उद्धार करके इस गोत्र की परंपरा को आगे बढ़ाने का अवसर प्रदान किया था। यह राम का न्याय था।

तुलसीकृत 'रामचरितमानस' में राम तो पूर्ण ब्रह्म हैं। वह स्वयं लीला करने के लिए आये हैं। राम से 'शिव द्रोही मम द्रोही' कहलवाकर तुलसी ने शैवों और वैष्णवों के आपसी विवाद को मिटाने का प्रयास किया था, जो कि समय का एक यथार्थ था। केशव दास की 'रामचन्द्रिका' पर इसी तरह शृंगार-कालिक परिस्थितियों का पूरा प्रभाव है, तभी राम और सीता साधारण नायक-नायिका हैं।

मैथिलीशरण गुप्त के 'साकेत' में समय का यथार्थ और भी निखर कर सामने आया है। नारी-उद्धार के इस युग में प्रताड़ित नारी की समस्या को 'साकेत' में संकलित करने का पूरा प्रयास हुआ है। इसीलिए प्रोषित-पतिका उर्मिला ही इस महाकाव्य की नायिका है और लक्ष्मण नायक है। सीता समाज सुधार में लगी है क्योंकि बनवास के समय वह भील और किन्नर जातियों की महिलाओं को उनके कल्याण के लिए चरखा और सूत कातने की शिक्षा देती है।

प्राचीन काल से ही राम कथा के कुछ प्रसंग अभिन्न रहे हैं, जैसे निषाध-राज और केवट की भक्ति उस युग की आवश्यकता थी जब आर्यों और अनार्यों का एक दूसरे का विश्वास पात्र बनना व्यापक रूप से देश के हित में था। अनार्य आदिवासियों (वानरों) की सेनाओं का समन्वय करके यह बताने का प्रयास किया गया है कि सत्य और असत्य का रूप यथार्थ में विश्व विदित है और सत्य का पक्ष लेने के लिए जाति और पांति का कोई बंधन नहीं होता है। अहल्या का उद्धार एक प्रतीकात्मक प्रसंग है। इन्द्र-भोग के बाद अहल्या को (प्रतीकात्मक) पत्थर बनाकर गौतम ऋषि ने अपने गोत्र की वंश-परम्परा को अवरुद्ध किया था। प्रतीकात्मक रूप से ही राम ने अहल्या का उद्धार करके इस गोत्र की परम्परा को आगे बढ़ाने का अवसर प्रदान किया था। यह राम का न्याय था जिसमें यथार्थ को स्वीकार किया गया। इसी तरह वसिष्ठ मुनि भी राम को समय का यथार्थ समझाते हुए कहते हैं—

'धनमार्ज्य काकुतस्थ, धनमूलमेदम् जगत्।
अन्तरं नाभिजानामि निर्धनस्य मृतस्य च॥'

[हे काकुतस्थ (राम)! धन का अर्जन करो क्योंकि धन ही जगत् का मूल है। निर्धन और मृतक में क्या अन्तर है, यह मैं भी नहीं जानता हूं।]

आदर्शों को निभाते-निभाते राम कथा के पात्रों को किन कठिनाइयों का सामना करना पड़ा है, इस बात का अनुमान राम-रावण युद्ध के विशाल प्रसंग से लगाया जा सकता है। आदर्श और यथार्थ का आपसी संघर्ष युगों से चला आ रहा है चाहे वह राम का युग हो या आधुनिक युग हो। समय के यथार्थ की मांग के अनुरूप क्षेत्रीय भाषाओं की राम कथाओं में कई प्रकार के संशोधन हुए हैं। राम कथा के माध्यम् से भारतीय समाज के आदर्श और यथार्थ एक दूसरे के साथ आंख मिचौनी खेलते आ रहे हैं। जब राम कथा के विभिन्न पहलुओं की आलोचना निष्पक्ष और यथार्थ दृष्टि से की जाती है तो पता चलता है कि समय के साथ-साथ राम कथाकारों ने यथार्थ को आदर्शों के आवरण में ढांकने और आंकने के प्रयास किए हैं। ●

—अग्निशेखर

# शंकराचार्य पर्वत

पूछा चूल्हे के सामने बैठी
आलू छील रही मेरी मां ने
कि तुम कितने साल के हो ?
जितने साल के हो तुम
उतने ही बरस पहले उस बड़े भूँचाल के बरस
चढ़ी थी मैं शंकराचार्य मंदिर -
तुम्हारे पिता के साथ ।
याद है मुझे वह रास्ते की बड़ी सी चट्टान
तुम्हारे पिता ने कहा था -
सुस्ता लो कुछ ।
कहा मां ने चौके की खिड़की से बाहर देखकर
कभी चढ़ूँगी अब
प्रारब्ध में होगा तो,
वैसे तुम चढ़ते ही रहते हो हर इतवार को
दूर भी कितना है..
क्या वैसी ही है अभी भी वो चट्टान बड़ी-सी?
सुना है
आज रास्ता उतना कठिन नहीं
सीढ़ी सीढ़ी भी चढ़ा जा सकता है,
क्या मंदिर अपनी ही जगह हैं वहां..
काफी बड़ा हुआ होगा
प्रांगण का वो चिनार ।
मां छील कर आलू
निचुड़े हुए फेफड़ों में कहीं बची हुई
गिनती की सांसें
फूंकती है मेरे जन्म से
धुंआते चूल्हे में
मां ने कितने आलू छीले होंगे
इसी चौके के धुएं में
धुएं में कैसे दिखता उसे शंकराचार्य मंदिर !
रसोई की खिड़की से भी नहीं..
क्या कभी
मैं चढ़ा रहा हूंगा उसको हाथ थामे
शंकराचार्य पर्वत से दिखाते हुए श्रीनगर ?
कहूंगा, कितनी बुलंदी पर है !

(कवि के काव्य ग्रंथ 'किसी भी समय' से)

—अपर्णा चतुर्वेदी 'प्रीता'

# अब कैसी हो तुम, डल झील !

आज पूरा चांद कार्तिक का, हल्की ठिठुरन ले फिर उगा है -
आकाश में,
याद आ गयीं तुम मुझे डल झील !
दो बरस पहले हम दोनों साथ थे शिकारे में बैठे,
तुम एक शांत उदास युवती की तरह
बार बार मुझसे कुछ कहना चाह रही थी
लेकिन न जाने क्यों क्या सोचकर खुल न सकी
मेरे सामने एक प्रतिबिंब । पूर्णिमा का चांद था
जब शिकारे में उतरने लगा
तब अचानक ही रुख मोड़ लिया था तुमने शिकारे का
हर इंसान बेरुखी से, भटकन से जुड़ा नहीं होता
बंधी हुई दीवारों का अक्स नहीं होता
चार चिनार के दश्त सा जुनून होता है
शरद पूर्णिमा की उजली छुअन से
कांप गई थी जब तुम तो हृदय ने
भविष्य की धूप से खिला दी थी केसर क्यारी भरपूर
हल्के हल्के बैंगनी फूलों से
तभी एक लड़की ने बढ़ा दी थी फूलों भरी डलिया
और आंखों में भर दी थी एक याचना निश्शब्द ।
तब भी तुम शांत थी जब उसी बालिका ने
हौले से चप्पू चलाकर कहा था "खुदा हाफिज"
और बांट गई थी इतना प्यार..
एक बार मैं फिर लौटूंगी तुम्हारे पास
शंकराचार्य की सीढ़ियां चढ़ने से पहले
तब तक अपना हाल भेजती रहना
अब कैसी हो तुम, डल झील
अब तुम कैसी हो ?

( 'शीराज़ा' से साभार )

(दो भागों में समाप्य)

—मोतीलाल पुष्कर

# राम भक्ति और दर्शन—I

(श्री राम की भक्ति का क्या स्वरूप है और रामभक्ति का दार्शनिक अर्थ क्या है, इस विषय पर कश्मीर के समर्थ कवि विद्वान और व्याख्याता मोती लाल पुष्कर ने एक लम्बा लेख प्रस्तुत किया है जिसे हम पाठकों के लिए दो किस्तों में पेश कर रहे हैं। श्री पुष्कर लंबे अध्यापन काल के बाद आजकल अवकाश प्राप्त जीवन में भी सामाजिक और सांस्कृतिक कार्यों में बढ़-चढ़ कर भाग ले रहे हैं।)

परम आराध्य सच्चिदानंद स्वरूप, निराकार, निर्विकार, अजन्मा अनादि प्रभु की लंबी नामावली में श्री राम का परम पावन नाम भक्त हृदयों को सदा आनंदित करता रहा है। इन्ही निराकार प्रभु ने अपनी इच्छा से इश्वाकु वंश में त्रेता युग में जन्म लिया था। इन्हीं रघुकुल भूषण की महिमा ऋषियों मुनियों एवं देवगण ने अपने अपने ढंग से गाकर असीम को सीमाओं में बांधकर मर्यादा पुरुषोत्तम की अद्भुत कृपा के सहारे सब को भव सागर पार कराने और इहलौकिक जीवन को सुखदायी बनाने के लिए मार्ग प्रशस्त किया है। तथ: पूत परमश्रद्धेय महापुरुषों ने अपने अंतस्थल में विराजमान प्रभु-परायण अनन्य भावना को विभिन्न काव्य ग्रंथों में मानवेंद्र प्रभु जी के विषय में ललित केलि एवं काव्य कौशल में पिरोया है।

श्री राम पर रची गई कृतियों का मूल आधार वाल्मीकि महाऋषि की संस्कृत में लिखी रामायण है। वाल्मीकि डाकू थे। लूटते थे। सारी भारतीय ज्ञान संपदा के स्रोत सात ऋषि बन में से गुजर रहे थे कि रत्नाकर (काया कल्प के बाद महर्षि वाल्मीकि) का काम बन पड़ा। वह हाज़िर होकर सचेत करने लगा कि "सारी संपदा छोड़ दो और भाग जाओ।" सप्त ऋषियों ने एक साधारण सा प्रश्न पूछा कि क्या तुम्हारा परिवार लूट के इस पाप में भागीदार है? रत्नाकर ने सुनकर इतना समझ लिया कि पथिक भागने का बहाना कर रहे हैं। उसने यही बात दोहराई तो ऋषिवरों ने उसको आश्वासन देने के लिए कह दिया कि हम भागने का बहाना नहीं ढूंढ़ रहे। तुम चाहो तो हमें इसी वन में वृक्षों से बांध दो। उसने वैसा ही किया और अपने परिवार जनों से पूछने घर पहुंचा। उन्होंने वापस समझाते हुए कहा, "परिवार का भरण-पोषण करना आप का काम है। हम पाप के भागी क्यों बनें।" यह सुनकर रत्नाकर ने अत्यन्त ग्लानिग्रस्त होकर ऋषिगणों के पास जाकर उन्हें बन्धन मुक्त कर हित प्रदान करने की प्रार्थना की। उन महानुभावों ने उस पर तरस खाकर उसे 'मरा' 'मरा' जपने का उपदेश दिया। यही नामोपदेश, यही रामोपदेश भक्ति कहलाता है। वह इसे

रटने लगा और अनन्तकाल तक इसी नामरूप में रमा रहा। उसके शरीर पर मिट्टी जमी, चींटियों ने वहां आवास बनाये। भक्ति के लिए तन्मयता, अनन्यमनस्कता एवं एकनिष्ठा की यही आवश्यकता है।

कालान्तर में सत्मंत्रोपदेष्टा ऋषि प्रवीण उसी कान्तार से गुज़रे और वाल्मीकि को 'जय श्री राम' के नादों से जगाया। अब वाल्मीकि नाम पड़ा रत्नाकर डाकू का। यह उसका धरती माता के गर्भ से नया जन्म हुआ था। नया नामकरण हुआ था। यही काया कल्प कहलाता है। अब उसकी चेतना श्रीराम निष्ठ हो गई थी। उसकी भावना, सम्वेदना अन्तः-करण बाह्यकारण समेत समग्ररूप आत्मतत्व के स्वरूप को पहचानने लगा था। इसी शुद्ध चैतना ने क्रान्ति-दर्शी कवि को जन्म दिया था। एक दिन प्रातः काल महर्षि जी वन में थे। अचानक तीर से विद्ध एक क्रौंच-पक्षी नीड़ से नीचे धरती पर गिरकर छट-पटाने लगा। वह अपनी प्रिय क्रौंची से अलग हुआ था। उसका कामासक्त जीवन धूल का ढेर बना था तो महर्षि जी के पावन अन्तःकरण से स्वतः काव्यधारा प्रवाहित हुई—

"मा निषाध प्रतिष्ठां त्वं अगमः शाश्वती समाः।
यत्क्रौंच मिथुनादेकं अवधीः काम मोहितम् ॥"

क्रौंच की छटपाहट ने महाकाव्य की सृष्टि की। रावण ने भी तो वनवास का सुख भोग रहे प्रभु के जीवन में सीता विरह के कारण यही क्रौंच स्थिति

---

**वाल्मीकि नाम पड़ा रत्नाकर डाकू का। यह उसका धरती माता के गर्भ से नया जन्म हुआ था, नया नामकरण हुआ था। यही कायाकल्प कहलाता है। अब उसकी चेतना रामनिष्ट हो गई थी।**

---

पैदा की थी। यह एकातम भावना अथवा सर्वत्र एक ही तत्त्व की प्रधानता की अनुभूति करना ही राम-भक्ति की फलश्रुति है। भगवान ने श्री गीता में कहा है कि "जो मुझे हर में देखता है और हर को मुझ में देखता है, वह मुझ से दूर नहीं, मैं उससे दूर नहीं।" यह विरह कथा ही राम कथा, श्री रामगाथा, प्रभु सत्ता को जन्म देती है। इसकी असीमित परिधि में चराचर समाया हुआ है। इसी बात को साधु टी० सी० वासवानी ने इस प्रकार कहा है, "Take into your fold the beast and the bird" पंत जी ने इसी भाव को इस मनोहर छन्द में आबद्ध किया है, 'वियोगी होगा पहला कवि, आह से उपजा होगा गान।' यह महर्षि जी की तपः पूत स्वतः स्फूर्त वाणी श्री राम के जन्म में स्वयं मूर्त रूप हुई। इसी मूर्त रूप को श्री राम प्रभु का अवतरण कहा गया है। प्रभु अद्वैतवाद के जीवन्त स्वरूप थे। उसी तत्त्व को लक्ष्य करके 'उत्तररामचरितम्' के रचयिता-भवभूति ने इस प्रकार कहा है कि "एक मात्र करुण रस ही कारणवश या निमित्तभेद से भिन्न-भिन्न छायायें धारण कर विश्व की समस्त सम्वेदनाओं का स्वरूप ग्रहण करता है—जैसे एक ही जल आवर्त्त, बुदबुद एवं तरंगों का आकार धारण कर भिन्न-भिन्न नामों से याद किया जाता है।"

ऐसे करुणानिधान प्रभु ने अयोध्याधिपति कोशल नरेश महाराजा दशरथ के घर में जन्म लिया। वें सम्पूर्ण कलाओं से युक्त अद्वितीय अवतारी पुरुष थे जिनको लक्ष्य कर आदि कवि ने गाया है, "रामो नाम

गुणाकर:" यानी श्री राम प्रभु गुणों की खान हैं। ये गुण क्या हैं? यह स्वामी विवेकानन्द का Practical Vedanta ही है। परम प्रभु ने शबरी के झूठे बेर खाकर समरसता की गंगा को सदा के लिए बहाया। हनुमान जी सुग्रीव आदि आदिवासी बन्धुओं को गले लगाकर बन्धुत्व की सृष्टि की। एक ही ब्रह्म इस जीव और जगत् के रूप में विराजमान है, इस लक्ष्य को प्रभु ने प्रत्यक्ष रूप प्रदान किया। इन्हीं गिरिवासी, वनवासी, सागरवासी जनों को संगठित कर संसार को अत्याचारी, क्रूर, अभिमानी रावण से मुक्ति दिलाई। सारे विश्व में समस्त दिशाओं में श्री राम की महिमा आज भी गाई जाती है। दक्षिण पूर्व एशिया के देश श्री राम की जीवन लीला को, रामायण कथा को आज के दिन यानी विजयादशमी के शुभ अवसर पर गाकर, खेलकर अपनी परंपरागत राम परंपरा का प्रमाण सारे विश्व के समक्ष प्रस्तुत करते हैं। इतिहासकार जबरल टॉड ने लिखा है कि यदि मुझे पृथ्वी के ओर-छोर में कोई कहीं पर भी श्री राम के चरण चिह्नों की विद्यमानता का प्रमाण देगा तो मुझे विस्मय नहीं होगा क्योंकि इसी महापुरुष की छाप पश्चिम एशिया और उससे भी आगे सारी पृथ्वी को कृपा से आप्लावित कर चुकी है। 'रोम', 'राम्जे', 'रोमानिया' आदि शब्द इसी से बने हैं।

इसी महिमा मंडित ब्रह्म के विषय में विश्व की अनेकानेक भाषाओं में भक्ति पूर्ण काव्यों की सृष्टि हुई है। भारतवर्ष की कोई विरली ही भाषा होगी जिसमें राम-गाथा विद्यमान न हो। संस्कृत भाषा के कवि कुल गुरु कालिदास ने इसी पुनीत गाथा को 'रघुवंशम्' नामक काव्य में गाया है। वह कहते हैं "कहां अरुणादित्य के वंश में उद्भूत भगवान श्री राम की अद्वितीय गाथा और कहां मैं मन्दबुद्धि। यह मेरा प्रयास अनन्त सागर को लट्ठे के सहारे पार करने के समान ही है।" इसी गाथा को भवभूति ने 'उत्तररामचरितम्' है अपनी सम्वेदनाओं को साकार कर अभिव्यक्ति दी है। एक हज़ार वर्ष पूर्व दक्षिण भारत में कंबन ने, आलवार संतों ने तथा अनेकानेक दार्शनिक विभूतियों ने परब्रह्म की दार्शनिक व्याख्या को इस परमपुरुष के जीवन को समक्ष रख के प्रकट किया है।

हिन्दी साहित्य को गोस्वामी तुलसीदास की अद्भुत रचना मानस काव्य ने मानो जीवन के रस से प्लावित किया है। तुलसी ने वास्तव में रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैत के सिद्धांतों को अपने काव्य के द्वारा प्रतिपादित किया है। इस मत के अनुसार जीव और जगत ब्रह्म के ही चेतन और अचेतन अंश हैं। आप दसवीं शताब्दी में आचार्य केशवभट्ट के घर जन्मे थे। तुलसी ने बड़े मधुर, गम्भीर एवं सरल ढंग से दार्शनिक तत्त्व की स्थापना की। वैरागी संत होने के कारण वैराग्य की राममयी छाया यद्यपि इस काव्यग्रन्थ में विद्यमान है किन्तु प्रभु की महिमामयी गाथा की ओर उन्होंने दुर्लक्ष्य नहीं किया है। इसी ब्रह्म के लौकिक जीवन को गाकर अपने समय में आपद्ग्रस्त, त्रस्त भारतीय प्रजा का ढाढस बंधाया।

—(शेष भाग अगले अंक में)

तुलसीदास ने रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैत के सिद्धांत को अपने काव्य के द्वारा प्रतिपादित किया। इस मत के अनुसार जीव और जगत ब्रह्म के ही चेतन और अचेतन अंश हैं।

—पृथ्वीनाथ मधुप

# कश्मीरी साहित्य की अमूल्यनिधि : शर्मा रामायण

कश्मीरी के रामकथा-काव्य में ही नहीं अपितु समग्र कश्मीरी वाङ्‌मय में 'शर्मारामायण' का अपना एक विशिष्ट एवं महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस रचना के विभिन्न प्रसंगों की प्रबन्धात्मकता तथा इन प्रसंगों की मुख्य कथा से संबद्धता इस तरह से नियोजित है कि कहीं तनिक भी बाधा नहीं आने पाई है। इस कृति में वस्तुगत शिथिलता कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं होती। पूर्ण और समृद्ध चरित्र-चित्रण, पात्रानुकूल सुन्दर संवाद नियोजन, विविध रसों की नियोजना, चमत्कारपूर्ण अलंकार योजना तथा महाकाव्योचित भाषा-शैली आदि इस महाकाव्य की कुछ विशेषताएं है।

इस महाकाव्य की रचना पण्डित नीलकण्ठ शर्मा ने की है। श्री शर्मा जी का जन्म 21 जून सन् 1888 ई० (निर्जला एकादशी) तथा निर्वाण 22 जनवरी सन् 1971 ई० (माघ कृष्ण एकादशी) को हुआ। आप बचपन से ही विलक्षण प्रतिभा के स्वामी थे। आपकी आरम्भिक शिक्षा घर पर ही हुई और आपने आगे चल कर अपनी मेहनत और लगन से ही संस्कृत, फ़ारसी, हिन्दी तथा उर्दू आदि भाषाओं का अच्छा-खासा ज्ञान अर्जित किया। अपनी प्रतिभा तथा स्वश्रम से ही आप ज्योतिष शास्त्र में भी पारंगत हुए। आप अपने पूर्वजों द्वारा छोड़ी गई भूमि की उपज से अपना जीवन यापन बहुत ही अच्छी तरह से करते रहे। कविता, अध्यात्म, साधुसंगति तथा ज्योतिष आपकी रुचियां रही। कश्मीरी के अतिरिक्त आपने संस्कृत, हिन्दी, उर्दू तथा फ़ारसी में भी छिट-पुट कविताएँ रचीं। अपनी बहुचर्चित कृति 'शर्मारामा-यण' में भी आपने बहुभाषाविज्ञ होने का परिचय दिया है। हालांकि आपके द्वारा रचे गये साहित्य का अधिकांश भाग अप्रकाशित है (क्योंकि आप हमेशा विज्ञापन एवं अहं को उकसाने वाले साधनों से कोसों दूर रहे।) पर आपके हज़ारों पाठक एवं चाहने वाले दूर-दूर से आपके यहां आपकी कविता का आस्वादन करने के लिए आते रहे।

आपके कई समीक्षकों ने आपके विषय में यह भ्रांति फैलाई है कि आपने किसी गुरु से दीक्षा ली थी पर वास्तविकता यह है कि आप परम प्रकाश को ही अपना गुरु मानते रहे हैं। संभवतः आपकी निम्न पंक्तियां आपकी गुरु संबन्धी भ्रांति का कारण रही हों :—

अग्यानु' गटे सिरियि प्रेकाश छुख आसु'वोनुय
ही श्री सथरवरु' रुयनु'-ख्यनु' छुम आसरु' चोनुय..

बवु'सरु'तरु'नुक नीलकंठस ति बनतु'वोपाय
नन्दु'लाल जी तय बाल जी तसति रूजिन सहाय
छु टंगु'आमुत मनज़ल ह्यथ सुछु मंगु'बोनुय। ..

श्री शर्मा जी चूंकि साधु-सन्तों के प्रति असीम आदर एवं श्रद्धा भाव रखते थे इसी कारण उक्त पंक्तियों में नन्द लाल जी तथा बाल जी, जो श्री शर्मा जी के समकालीन एवं पहुंचे हुए सन्त थे तथा जिन से इनका संवाद था, का नामोल्लेख हुआ है और किसी कारण से नहीं। मैंने श्री शर्मा जी के श्रीमुख से सुना है कि बचपन में उनकी भेंट पण्डित कृष्णजुव राज़दान से हुई थी।

'शर्मारामायण' की रचना का शुभारम्भ सन् 1919 ई० की रामनवमी* को हुआ तथा इसकी समाप्ति सन् 1926 ई० को हुई। महाकाव्यों की परम्परा के अनुसार ही इस महाकाव्य का श्री गणेश भी मंगलाचरण से हुआ है। यद्यपि इस कृति की रचना करने से पूर्व कवि ने अध्यात्म रामायण, वालमीकी रामायण, पद्मपुराण तथा रामचरितमानस आदि अनेक ग्रंथों का विशद अध्ययन किया था पर लगता है कि कवि पर अध्यात्म रामायण तथा रामचरितमानस का काफी प्रभाव रहा। इसका आशय यह कदापि नहीं कि शर्मारामायण में मौलिकता तथा नवीन उद्भावनाओं का अभाव है। समीक्ष्य ग्रंथ में नवीन उद्भावनाओं को सहज ही गंगावतरण, बालि-सुग्रीव जन्म, त्रिजटा-स्वपन, रामेश्वर महादेव की स्थापना, रावण द्वारा श्री रामचन्द्र जी से वरदान मांगना, महीरावण जन्म एवं जीवन प्रसंग तथा नरान्तकदादिबल युद्ध आदि प्रसंगों में देखा जा सकता है।

विभिन्न पात्रों के चरित्र का चित्रण उनके गुणों अवगुणों को दृष्टिगत रखते हुए कुशलता के साथ किया गया है। जहां श्री रामचन्द्र को निर्गुण-सगुण ब्रह्म तथा विष्णु और शिव से भी ऊंचे रूप में चित्रित किया गया है वहीं उन्हें पिता का मृत्यु-समाचार पाने पर साधारण मानव की तरह फूट-फूट कर रोते तथा सीताहरण के पश्चात् प्रकृति के कण-कण से सीता का पता पूछते भी चित्रित किया गया है। भरत का चित्रण अनन्य रामभक्त के रूप में किया गया है। जनक भरत के सबन्ध में कहते हैं कि :-

'छि भरसु'न्य कथा बव-बन्दन चटान
तसुन्द नाव ह्यनय सू'त्य सा'र्य पाफ हटान।

लक्ष्मण को भ्रातृभक्त, हनुमान को निःस्वार्थ रामभक्त तथा रावण और मन्दोदरी को राम-भक्त के रूप में भी चित्रित किया है। कुल मिलाकर समस्त पात्रों का चरित्र-चित्रण पूर्ण और समृद्ध है।

कलात्मकता एवं संवाद सौष्ठव की दृष्टि से कैकेयी-मथरा संवाद, कैकेयी-दशरथ संवाद तथा अंगद रावण संवाद बहुत ही सुन्दर बन पड़े हैं। लक्ष्मण-परशुराम संवाद तथा अंगद-रावण संवाद में व्यंग्य और वाग्विदग्धता पराकाष्टा तक पहुंची है। कैकेयी-मंथरा संवाद में नारी स्वभाव का सहज एवं नैसर्गिक रूप से उद्घाटन हुआ है। कैकेयी-दशरथ संवाद में दशरथ की अन्तर्वेदना सुन्दर तथा संयत शब्दावली में स्वाभाविक रूप से प्रकट हुई है। ये संवाद पात्रों के अन्तर की छवि प्रस्तुत करने में समर्थ होने के कारण उनके चरित्र-विकास एवं मनोविश्लेषण में बहुत सहायक सिद्ध होते हैं।

'शर्मारामायण' में महाकाव्यों की परम्परानुसार ही विभिन्न रसों का समायोजन हुआ है। पुष्पवाटिका तथा सीताहरण प्रसंगों में श्री रामचन्द्र जी का समस्त द्रुम लताओं से सीता का पता पूछना आदि में श्रृंगार रस; श्रीरामवनगमन, दशरथ मरण तथा मन्दोदरी

* ओ'नुम यखकलम मील कागज़ क़लम अमि द्वह व्वतम आ'स रामा नवम।

विलाप आदि में करुण रस; शिव के दुल्हा रूप और ससुराल में हास-परिहास तथा नारद मोह भंग में हास्य रस; राम-खरदूषण युद्ध तथा लव-कुश युद्ध प्रसंगों में वीर रस; कुम्भकरण-महाकाल युद्ध वर्णन में अद्भुत रस; कुम्भकरण जागरण तथा लक्ष्मण-मेघनाथ युद्ध प्रसंग आदि में भयानक रस, विश्वामित्र द्वारा राम-लक्ष्मण याचना तथा रामवनगमन के पश्चात् दशरथ के प्रलापों में वात्सल्य रस और अरुन्धती-कैकेयी संवाद, बाल्मीकि-भारद्वाज आश्रमों की ज्ञान-चर्चा, शरभंग-सुतीक्ष्ण-भेंट एवं श्रीरामचन्द्र द्वारा लक्ष्मण को ज्ञानोपदेश में शान्त रस का परिपाक हुआ है।

अलंकारों में प्रमुखतः उपमा, उत्प्रेक्षा, यमक तथा रूपक आदि का प्रयोग हुआ है*। सीता-विरह वर्णन में कवि ने बिन्दी विहीन शब्दों का प्रयोग किया है** क्योंकि—

विरहनार च्यशमन हो'खुस आब आह ।
सपुन त्वखतु' हरफ़न ति नायाब आह ।

'शर्मारामायण' का युद्ध चित्रण बहुत ही सजीव एवं कलात्मक बन पड़ा है। इस कथन को प्रमाणित करने के लिए निम्न पंक्तियां पर्याप्त होंगी। पंक्तियों के शब्दानुप्रास तथा ध्वनि बिम्बों पर भी ध्यान दीजिये :—

असर आ'स्य ग्वो'रजव सुतिन जंग करान
गरान जन अहन आ'स्य आहंगरान ।
यिवान ग्वो'रजसुंय ग्वो'रज़ू तेग़ु'य ब तेग
शजर बर शजर कोह ब कोह वेदरेग
गछान यी सदाह ओस कर च़ु'य व्यशास
ठको ठक छन्यो छवन्य तु' टासो प्वटास ।

इस कृति में जिस शैली का प्रयोग किया गया है वह है इतिवृत्तात्मक तथा गीतिशैली का समन्वय। गीतिशैली का प्रयोग वन्दनाओं एवं स्तुतियों में ही किया गया है। इस कृति की भाषा पर फ़ारसी का प्रभाव स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है पर साथ ही संस्कृत तथा हिन्दी-उर्दू के मिश्रण का भी जगह-जगह निःसंकोच प्रयोग किया गया है। ☐

* (क) च़ये'रो'स स्वर्ग छुम म्ये नरु'कस समान। (ख) च़ म'रो'स गाड छुस मो बेआब आह ।
(ग) नतय हीथरेजन प्ये'यम हाय-हाय। (घ) सु बुलबुल स्व गुलरो छारान ओस ।

** कवि ने अपनी कृति को फ़ारसी लिपि में लिपिबद्ध किया है।

## चिट्ठी-पत्री-शेष....

'कश्यप समाचार' को नए गेट-अप के साथ निकालने पर बधाई। अंदर अभी और तब्दीलियां लाने से आपका यह मैग्ज़ीन पूरी तरह ऊंचे स्तर का बन सकता है।

—मोतीलाल कौल
मु० प्रताप गढ़; जम्मू।

'कश्यप समाचार' में छपे लेख आदि पर पाठकों की हर तरह की प्रतिक्रिया का स्वागत है। अपने पत्र साफ़ अक्षरों में लिखें। पांच तारीख से पहले आए पत्र ही उस मास के अंक में प्रकाशित किए जा सकेंगे।

—संपादक

# चिट्ठी - पत्री

'कश्यप समाचार' का "जन्माष्टमी विशेषांक" कुछ देर से मिला। मगर 'देर ग्रायद दुरुस्त ग्रायद'। पत्रिका का रूप बदल गया है, यह देखकर प्रसन्नता हुई, ग्रब इसके ग्रगले अंकों का इंतजार रहेगा। ग्राशा है उनमें नया पन बना रहेगा।

—ग्रशोक वामजई
तिलो तालाब, जम्मू।



'जन्माष्टमी अंक' बहुत सुन्दर निकला है। 'पंडित कृष्ण जू राजदान के कृष्ण' लेख बहुत पांडित्य पूर्ण है। 'भगवद् गीता में ज्ञानयोग' मुझे ज्यादा ग्रच्छा लगा। गीता के बारे में ग्रौर भी इसी तरह के लेखों की जरूरत है, जिस से हमारे नौजवान लड़के ग्रौर लड़कियां ग्रपनी महान परंपरा के बारे में जानकारी प्राप्त करें।

—विजय मोहिनी ऐमा
शास्त्री नगर, जम्मू।



प्रभु ग्रापको इस (संपादन के) सत्कार्य में सफल बनाए, इस ग्राशीर्वाद के साथ—

—मोतीलाल 'पुष्कर'
गीता भवन, परेड, जम्मू।

'कश्यप समाचार' को एक नए रूपरंग में देखकर विश्वास बढ़ा है कि यदि हम चाहें, यदि हम एक साथ मिलकर ग्रापसी हित के बारे में सोचें या कोई कदम उठाएं तो सफलता हमारे पैर चूमेगी।

—कृष्ण कुमार भट्ट
जानीपुर कालोनी, जम्मू।

जम्मू के एक दुकानदार (जानीपोर) के पास 'कश्यप समाचार' देखकर मैं चौंक गया। फिर लेकर पढ़ा तो पता चला कि यह पत्रिका कई सालों से निकल रही थी, पर हमें इसके बारे में मालूम भी नहीं था। ग्रापको मुबारक है। इस अंक को देखकर ग्राशा कर सकते हैं कि ग्रागे भी चलाते रहेंगे।

—राधाकृष्ण तिकू
ग्रखनूर।



'कश्यप समाचार' का जन्माष्टमी अंक मिला। संपादक ग्रौर सभा (कश्मीरी पंडित सभा) दोनों बधाई के पात्र हैं। हिंदी भाग को ग्रौर बढ़ा कर ग्रौर इसमें हमारी ग्राज की समस्याग्रों को स्थान देकर ग्राप 'कश्यप समाचार' को हमारी सच्ची ग्रावाज बना सकते हैं। प्रूफ़ की ग़लतियों पर खास ध्यान देना चाहिए।

—सरोजिनी हंडू
जुलाका मुहल्ला, जम्मू।



'संपादकीय' में ग्रापने कश्मीरी पंडित सभा के चुनाव के बारे में केवल इतना कहा है कि इस चुनाव से सरकार को संकेत मिलना चाहिए कि कश्मीरी पंडितों के बगैर कश्मीर में हालात फिर पहले जैसे नहीं हो सकते। इस विषय पर यदि ग्रौर भी कोई लेख ग्रादि शामिल करें तो हम लोग बात पूरी तरह समझ सकते हैं कि हमें कितना जागरूक रहना चाहिए।

—सोमनाथ सोपोरी
नगरोटा, जम्मू।

शेष पृष्ठ 14 पर...

# कश्यप समाचार ( का'शुर बोग )

## का'शुर लेखनुक परनुक त'रीकु'

स्यतंबर (जन्माष्टमी) किस अंकस मंज को'र असि तफसीलु' सान बहस कि अकोय अपारट्राफी हुक निशानु' (') इस्तिमाल क'रिथ किथु' क'न्य् ह्यकव अ'स्य सा'री का'शिर्य् स्वर लीखिथ। यादाश्तु' खा'तरु' छि ये'त्यन् बे'यि अकि लटि का'शिर बरनमाला पेश :—

(i) स्वर — अ, अ' (च़'र=चिड़िया), आ, आ' (दा'र=खिड़की), इ, ई, उ, उ' (बु'=मैं, बतु'=भात), ऊ,ऊ' (तू'र=सर्दी), ए,ए' (मे'=मुझे) ओ,ओ' (नो'ट=घड़ा), अं,—य् (तीत्य्=उतने)।

(ii) व्यंजन आदि — क, ख, ग, च, च़, छ, छ़, ज, ज़, ट, ठ, ड, त, थ, द, न, प, फ, ब, म, य, र, ल, व, श, स, ह, ञ।

(iii) हिंदियिक्य् अलावु' स्वर ऋ (ृ) ऐ (ै) औ (ौ) विसर्ग (:) तु' अलावु' व्यंजन घ, भ, ढ, ध, भ, ष, स, ज्ञ तु' अनुनासिक ण हुक इस्तिमाल करव अ'स्य् सिरिफ नावन (व्यक्तीवाचक संग्यायन) मंज। मसलन कृष्ण, वैतरणी, घनश्याम, झारखंड, ढाका, धनवती, लक्ष्मण, ज्ञानेश्वर, श्रीकण्ठ।

'ङ्' तु' 'ञ्' छि व्यन्य् हिंदियस मंज ति त्रावनु' आमु'त्य् ति क्याज़ि यिमव बदलु' छि सिरिफ बिंदी लगा'विथ का'म अंदान। मसलन 'कङ्घा' बदलु' छि 'कंघा' तु' 'चञ्चल' बदलु' 'चंचल' लेखान। का'शिरिस मंज ति करव अ'स्य् तमाम अनुनासिक आवाज़व खा'तरु' बिंदी हुंदुय इस्तिमाल। मसलन क'ड, बुंगरि, च़'च़ल, खांदर, अंबार।

●

संपादकी

## ब्रोंठुस ये'छिनव पनु'नि गरि

1994 तु'च जन्माष्टमी ग'यि। व्यन्य् गव यि दशु'हार, पतु'देवा'ली तु' पतु' गव सोन बो'ड दोह हेरथ। व'ड्य् दो'ह छि असि रूवशु'क तु' यकरस ज़िंदुगियि मंज अ'ह तु' रंगारंगी अनान···अ'स्य छि ज़िंदु'

रोजनुक सहारु' प्रावान, तु' दो'ह् दो'ह् कडान । क'शीरि नेरनु' पतु' ये'लि ति असि कांह बो'ड दो'ह् को'र, दिल ओस न डंजि । रीथ पा'ज असि ज़रूर अमा पो'ज़ स्व बशाशथ आ'स नु' य्वसु' पनु'निस गरस मंज़ आसिहे । असि ग्युत पन । अथस मंज़ र'ट हा'बिल तु' अर्गु' फो'ल, दीवी लक्ष्मी कुन छि द्यान क'रिथ अमा पो'ज अ'दरु' अंदर छि चं'दरु'गाम वा'त्य्मु'त्य् आसान । युथुय कथा बोज़नावन वाज्यन्य् माता जी पो'तुस वनान छि ज़ि यिथु' क'न्य् तिमन मनि कामन पूरु'ग'यि तिथय क'न्य् ग'छ्यतन असि ति, अ'स्य् छि ज्यूठ व्वशाह त्राबान ज़ि हालस छिनु' तिथ आसार कें'ह् लबनु' यिवान । युथुय हे'रु'च् दो'हु' गर्युक ज्युठ कलशु' लवु' दिवान छु तु' आ'ही करान छु ज़ि ब्रोंठुस ये'छिन असि क'शीरि पनु'निस गरस मंज़ वटुक बरुन····अ'स्य छि आरु' हत्यव न्य'तु'रव तस कुन वुछान ज़ि आस्या ति ति पो'ज़ । मगर सु अथि फो'ल रटनुक वख आ'स्यतन या कलशु' डून, असि छि वुनि ति अख आश गनान तु' हंगु' तु' मंगु' वे'यिस व्वछबस कुन प्रानन दरु' लगान । ज़िंदगियि हुंज़ि लाकमि व्याख द्रसु' लगान तु' दो'ह् दो'ह् छु यिथय क'न्य नेरान ।

दो'ह् कडुन गव को'ह् कडुन । मगर असि छु परदीसस मंज़ अ'ज्युक दो'ह् कडनस सू'त्य् सू'त्य पगहुक स'बील ति सोंचुन । अज़ दो'ह् फडव अ'स्य यदवा तद्वा, अमा पो'ज़ पगहस सू'त्य् छि सान्यन शुर्यन हुंज ज़िंदगी वा'बिस्तु' । तिम म'छ्य नु' छंबन तु' छारन लगु'न्य् । अमि खा'तरु' छु असि जाती हुं'दिस सो'थरिस प्यठ कमर गंडुन । सानि जाती हुं'ग्व यिमव दा'निशवरव, व्वस्तादव, अ'दीबव, कलाकारव, व'कीलव, बापार्यव, मुला'ज़िमव, काशकारव तु' क'मिल्यव पान पनु'नि जातियि छे'पि ग्युत तु' उग्रवादियन हुं'ज़ु' गोलि खे'यि, तिमन ब्रोंठ कनि ववसु' तस्वीर आ'स क'शीरि हुं'ज़ तु' भारतु'च ? तिम वयुथ ह्यू बविश आ'स्य वुछुन यछ़ान ? स्यतंबर र्'यथ छु असि यि याद पावान तु' व्वमेद करान ज़ि अ'स्य म'शरव नु' यि बलिदान तु' व्ये'यि पतुन बविश पनुन मुस्तकबिल शेरव श'हीदन हुं'ज़ि आशि तु' आकांख्यायि मुता'बिक ।



दशु'हारकिस मोकस प्यठ क'र्य असि यथ विशेशांकस मंज़ श्री राम सुं'ज़ि ज़िंदगियि तु' तिहंद्यन आदर्शन मुतलक पनुन्यन होसलु'मंद लिखार्यन हुं'द्य कें'ह लेख शा'मिल । व्वमेद छि ज़ि यिम प'रिथ क'रिव तो' ह्य् यिमन प्यठ पनु'न्य् राय ज़ा'हिर तु' असि सूज़िव । अमि अलावु' छि असि मंज़ खबर कू'त्य् लेखन वा'ल्य् यिमन हुं'ज़ असि खबर छनु' । तिमन छु गुज़ा'रिश ज़ि पनु'न्य् तखलीक सोज़न । अगर नु' वुनि यथ नवि लिपी मंज़ अथु' दरान छुख, प्रा'नि सु'य खतस मंज़ लीखिथ सूज्यतन । अ'स्य शेरव पा'रव सु पानय तु' सारिनु'य तान्य् वातु'नावव ।



अकी सिलसिलु'क्य त्रे' लेख

डॉ० द्वारकानाथ दुरानी

# (अख) श्रीकृष्ण तु' श्रीराम

(डॉ० द्वारका नाथ दुरानी छि हिंदू संस्कृति, शास्तु'र तु' दर्मु'क्य् व्यदवान। मूलु' तलु' उर्दू तु' फारसी ज़बा'न्य् हुं'द्य् ग्रा'लिम आसनु' किन्य् छि यिमन वे'यन दर्मन तु' इतिहासन प्यठ ति नज़र। फलसफु'च स'न्य् कथ से'ज़ि तु' स'हल ज़बा'न्य् मंज़ समजावु'न्य् छि यिहं'ज़ खा'सियथ। अज़कल छि एम० ए० एम० कैंप कालेजस मंज़ प्रोफेसर।)

सान्यव अवतारव मंज़ु' छु श्री राम तु' श्री कृष्ण सुंद नाव स्यठाह श्रदा बख्ती तु' एहतरामु' सान ज़े'वि प्यठ खारनु' यिवान। श्री रामस छि 'मर्यादा पुरुषोत्तम' वनान तु' श्री कृष्णस 'लीला पुरुषोत्तम'। ख्वदवय यिम द्वनवय बगवानु' सुं'द्य अवतार छि, युहुंद स्वबाव छु अख अ'किस निश स्यठाह मुख्तलिफ बासान। श्री राम छिन अ'स्य ग्वडु' प्यठ' ग्रां'थस ताण्य अ'किस गंबीर तु' संजीदु' शख्सु' सुं'दिस सूरतस मंज़ वुछान। मगर श्री कृष्णु' सुंज़ ज़िंदगी छे' गहे चंचलतायि हुं'ज़ मूरत वासान तु' गहे असु'वु'निस गिंदु'वु'निस जामानु' सुंद अफसानु' बासान। बासान छु ज़ि श्री राम आसि नु' कां'सि ति असान गिंदान वुछमुत नु' श्री कृष्ण वदान रिवान। श्री रामन होव सा'यंसु'य जन्मस अकोय रूप मगर श्री कृष्णन बदला'व्य ख्यनु' ख्यनु' रूप। ये'लि जन श्री रामन मर्यादा पालु'नु' खा'तरु' पनु'नुय पान दावस खोर तु' वं'दिशन हुंद ज़ोलानु' चो'टुन नु' श्री कृष्णन थ'व समसारु'च मायारूपी विगिन्य नचनस मंज़ मश्गूल तु' समसार नचनोवुन। श्री रामस रूद नु' पनु'न्यन लीलायन मंज़ पनु'नि ज़ातुक कांह ख़याल, मगर श्री कृष्ण रूद लीलायन मंज़ ति' पनु'नि ज़ातुक सुमरन करान। श्री रामस आव मुशिकलन दिवताहन हुं'दिस याद दिनस प्यठ पनु'नि असली सो'रूपुक ग्यान मगर श्री कृष्णस गव व्यराट सो'रूपुक तु' पनु'नि त्रिलोकीनाथ आसनुक हमेशि ध्यान तु' ए'हसास—

यच्चापि सर्वभूतानाम बीजम तदहम जन
न तदस्ति विना यत्स्यान्मयान्भूतं चराचरम ।।
यद्यद्विभूतिमतस्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम् ।।

---

श्री कृष्णस प्यव नु' वनवास गछुन या कठिन्य् तपस्या करु'न्य् या यूग सादुन, या विश्वामित्रस हिविस व्वस्तादस या अगस्त्य हिविस महरशियस निश्य गछुन तु' से'दी प्रावु'न्य्। सु ओस ज्यनु' प्यठय लीला प्वरशोतम।

---

अथवा बहुनैतेन किं ज्ञातेन तवार्जुन
विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत ।।

(गीता—10)

—ही अर्ज़ुन'। सारी स्रे'श्टी हुंद छुस ब्'य वुनिया'दी कारन। समसारुक कांह चीज़ छुनु' म्यानि वगा'र ठीकिथ। जगतस मंज़ ये'ति चे जमाल व जलाल (वैबव) नज़रि गछी सु गछी म्यानी ग़ाशिच ज़ु'च मानु'न्य। ज्यादु' वननु' मंज़ु' क्याह नेरि। म्ख़्सर पा'ठ्य् बोज़ चु' यि सोरुय ब्रमांड छु म्या'निस अ'किस अंशस प्यठ द'रिथ।

अर्ज़न दीवुन शख दूर करनु' खा'तरु' बो'न श्री कृष्णन त'मिस व्यराट रूप हावनु' विजि "ही

सा'री छि मे' मा'र्यमु'त्य, चु' छुख महज अख बहानु' (निमित्त मात्र)

श्री राम सपद्यव जवान तु' त'मिस गव पनुन दीवु' शक्तियन हुंद एहसास। श्री कृष्ण ओस माजि थनु' प्यनु' प्यठय पनु'न्यन दीवु' शक्तियन हुंद एहसास थवान। वे'श्वि रूपु' दर्शन करना'विथ द्युतुन अर्ज़न-दीवस पनुनि कर्तव्युक ग्यान। हुपा'र्य ये'लि कोर वन तु' पांडवन सलाह करनावनु' खा'तरु' श्री कृष्ण कोर-वन हु'दिस सरहदस मंज़ वोत तु' पांडवन सु'त्य् सलाह करनुक प्रस्ताव को'रुन पेश, दुशासनन, करणन, दुर्योधनन बगा'रव ज़ोन ज़ि ख़्वलो विज़ हा वा'च् ज़ि कृष्ण कर होन गिरिफ्तार। यि छु कुनुय ज़ो'न। मगर व्यराट रूप दारन क'रिथ को'र बगवानन तिहंदिस मनसूबस

ग्वरन ओस ब्रोंठुय ज़ोनमुत ज़ि यि छुनु' कांह मोमूली शखु'स, ल्यहज़ा दो'पनस ज़ि मे' दिन पनुन ख़्वलि फो'टमुत ने'चुव ज़िंदु' क'रिथ, वापस अ'निथ। श्री कृष्णन क'र ग्वरस प्रंतिगन्या। संदीपन रे'श्य सुंद पो'थुर आव मरनु' पतु वापस।

अर्जुन'! चराचर वुछ चु' म्यानिस अथ श'रीरस मंज़। अमि अलावु'तियि चु' वुछुन यछख तिति वुछ।"

ख़्वन्य जन वनि कांह चराचर वुछनु' पतु' क्याह सना रूद बकाया वुछुन लायख अर्ज़ुनु' सु'दि खा'तरु'? अमा बगवान क्याह छु यि वनान? चर तु' अचर, ज़ड तु' चीतन, प्वरुश तु' प्रकृती अलावु, छा वे'यि ति कें'ह संसारस मंज़ ये'मि कि मुशा'हिदु' करनुक फरमान छु? कथ छि साफ, बगवान छु अर्ज़ुनस वनान ज़ि ग्वसु' कथ या युस हाल वुन्य बयनस बारसस छुनु' आमुत, यानी दूर मुस्तकबलुक हाल (बावी) या दूर माज़ीमिच (पथकाल) कांह कथ सु हे'कि स्यठाह आसा'नी सान तथ शरीरस मंज़ वुछिथ। अमी म्खु' वो'ननस बगवानन कि यिम

लुरु' पार। लवकचारस मंज़ म्य'च् ख्यवान तु' मा'ज जसदा ग्रज़ क'र्य क'र्य आ'स मुचरिथ आश्चरस गछान ये'लि सोरुय ब्रमांड तस कृष्णु' सुं'दिस आ'सस मंज लबनु' यिवान। ("ज़गथ यस ज़ाव सुय असि ज़ाव") श्री कृष्णस प्यव नु' वनवास गछुन या कठिन्य तपस्या करुन्य या यूग सादुन या विश्वामित्रस हिविस व्वस्ता-दस या अगस्त्य हिविस महरशियस निश्य् गछुन तु' से'दी प्रावु'न्य। सु ओस ज्यनु' प्यठय लीला प्वर-शोतम।

मंजु'लिस मंजु'य शकटास्वर तु' पूतना गाठ वातु'नावु'न्य क्याह सना गो'व? शुर्य खयालस मंजु'य असवरन सम्हार करुन, ये'लि ज़न पा'जामु' डूर गंडु'न्य ताम मुश्किल आसान छे'। चाटु'हाल गछनुक

मोकु' कति आव अ'मिस ? कंसन ओस अ'हंदि ज्यनु' प्यठय अ'मिस ज़ख वातु'नावनुक स्यकु' यरादु' को'रमुत । अवय म्वखु' आ'स्य दिवकी माता तु' वसु'दीव राजु' का'द खानस मंज़ कू'च्यन हुंज़ ज़िंदगी गुज़ारान । हरगाह यि आसिहे नु', कृष्ण जी कति वातिहे गूकल वयन गूर्य बालनक सू'त्य छालु' मारनि गूकल ? ग्वडु'नु'क्य् काह व'री गुज़ा'र्य श्री कृष्णन गा'व रछनस, गूर्यबालक सू'त्य खेलनस, तु' गूपियन सू'त्य रासु' लीला खेलनस मंज़ । पो'तुस ये'लि कंसस मारु' गछ़ नु'च विज़ वा'च, सु गव मथरायि । कंस गव मारु' । अग्रसेन ब्यूठ तख्तस तु' वसु'दीव तु' दीवकी ग'यि का'दु' निशि आज़ाद । अदु' तो'र लूकन फिकरि ज़ि श्री कृष्णस तु' बलरामस छ़ुनु' व्वन्य् कां'ह खसरु' । मगर ख्य'तरिय संस्कार पूरु'

करनु' खा'तरु' प्यव तिमन चुहा'ठन दो'हन उजयिनी हुं'दिस संदीपन रे'शिस निशि गछ़ु'न । चोर वीद, वीदांग, शे'ख्या, कल्प, व्याकरन, निरुक्त, ज्योते'श, छंद, गनित, मूसीकी तु' तिब, यिमन सारिनु'य हुंद मुकमल ग्यान हा'सिल क'रिथ गव सु गुर्य सवा'र्य तु' दनुशि—वे'द्या हा'सिल करनु' खा'तरु' बाहन दो'हन ग्वरस निश यि आ'स महज़ अख करामाथ—यि छु महाभारतस मंज़ लीखिथ । ग्वर दखिना दिनु'च विज़ आयि । ग्वरन ओस ब्रोंहु'य ज़ोनमुत ज़ि यि छुनु' कांह मोमूली शखु'स, ल्यहज़ा दो'पनस ज़ि मे' दिन पनुन क्वलि फो'टमुत ने'चुव ज़िंदु' क'रिथ, वापस अ'निथ । श्री कृष्णन क'र ग्वरस प्रे'तिगन्या । संदीपन रे'श्य् सुंद पो'थुर आव मरनु' पतु' वापस ।

पांच सास व'रिय आसन गा'मु'त्य । बेशुमार शा'यिरव महरशियव, आचारियव, ग्रंथकारव, फलसफियव, मजहबदारव तु' लेखकव करि बेशुमार तखलीकु पेश' मगर वुनिस ताम आयिनु' गीता जी हुं'दि टकरु'च कांह ति किताब आलमि वो'जूदस मंज़ ।

श्री वेदव्यास छि वनान ज़ि यि ओस अख गा' मोमूली कारनामु' तु' बगवानु' सुंज़ अलोकिक वे'बू अगास्वर, बकास्वर, ब्रह्मा जी, यं'दराजु' वगा' स्वरन तु' अस्वरन आ'स श्री कृष्णन ल्वकचारसु' पनु'न्य् कमाल हा'व्य्मु'त्य् ।

श्री कृष्णु' सुंदिस ज़मानस मंज़ आ'स्य् द्वि कु'स्मु'क्य नाच । अख 'तांडव' तु' दो'युम 'लास्य' मगर श्री कृष्णन द्युत यिमव निशि अलग त्रे'युम नाच तरतीब यथ ज़न श्री कृष्ण-संगीत वनान छि । अथ संगीतस मुतलक छु वननु' यिवान ज़ि यि छु स्यठु' हु'य मुश्किल । बे'यि जु' छि नारदमत संगीत तु' भरतमत संगीत ।

जंग लडनु'च वे'द्या आ'स श्री कृष्णन अ'किस अखाडस मंज़ हे'छि मु'च, मगर सासु' बादन हस्त्यन चूर-चूर' करनु'च वे'द्या कति आ'सन हा'सिल क'र-मु'च । ब'डय् पहलवान बो'ठ खारु'न्य कति ओस अ'म्य हयो'छमुल ? गूर्य् बालकन निशि किनु' गूपियन निश ? किनु' कति ?

संगीत ह्यो'छ श्री कृष्णन उज्जयिनी हुं'दिस ग्वर-क्वलस मंज़ । मगर का'लिय मंथन नाच क'म्य हे'छिनोव ? गूर्य् बालकन तु' गूर्य् बायन हुं'द्य दिल मुहिथ निन्य् क'म्य् व्वस्तादन होव अ'मिस ? सा'र्य-सु'य जगतस मूहित करन वाजे'न्य म्वरली वायिन्य क'म्य सना होव अ'मिस ? सा'र्यसु'य तवा'रीखस मंज़ छुनु' कुनि जायि व्याख म्वरलीदराह लबनु' यिवान । महारथी बनुन छु नु' आसान का'माह ।

